अतिरिक्त अन्य देवों का बहिष्कार करते हैं। इस बहिष्कार में अन्य देवों का अनादर निहित न होकर कवि के अनन्य-भाव की महत्ता और तीव्रता ही ध्वनित होती है। संत तुकाराम कहते हैं—

पंढरीची वारी आहे माझे घरीं। आणिक न करीं तीर्थव्रत।
व्रत एकादशी करीन उपवासी। गाइन अहर्निशीं मुखीं नाम॥
नाम विठोबाचें घेईन मी वाचे। बीज कल्पांतींचें तुका म्हणे।

(पंढरपुर की यात्रा मेरे घर ही में है। और कोई भी तीर्थाटन या व्रत मैं नहीं करता। मैं तो केवल एकादशी का व्रत करूँगा और दिन-रात एक विठोबा का ही नाम जपा करूँगा। तुकाराम कहते हैं कि एक विट्ठल का नाम ही कल्पान्तर का बीज है।)

यही अनन्य भाव मीरा के निम्नोक्त पद में भी व्यक्त हुआ है—

मेरे तो गिरिधर गोपाल, दूसरा न कोई।

नामदेव कहते हैं—

तू चांद मी चांदणी। तू नाग मी पद्मिणी।
तू कृष्ण मी रुक्मिणी। स्वयें दोन्ही।
नामा म्हणे पुरुषोत्तमा, स्वयें जडलों तुझ्या प्रेमा।
मी कुडी तू आत्मा। स्वयें दोन्ही।[1]

(तुम चन्द्रमा हो और मैं चांदनी। तुम सूर्य हो और मैं पद्मिनी। तुम कृष्ण हो और मैं रुक्मिणी। नामदेव कहते हैं कि हे पुरुषोत्तम मैं तुम्हारे ही रंग में रंग गया हूँ। इस प्रकार जो कुछ हो तुम्हीं हो क्योंकि मैं शरीर हूँ और तुम आत्मा हो।)

यही दृष्टि संत ज्ञानेश्वर की भी रही है। वे कहते हैं—

पंढरपुरिचा निळा। लावण्य पुतळा। विठो देखियला डोळा।
बाइयेवो। वेधलें वो मन तयाचिये गुणीं।
क्षण न विसंबे विठ्ठल रुक्मिणी। पौर्णिमेचें चांदणें
क्षणक्षणा होय उणें। तैसें माझें जिणें विठ्ठलेवीण।

(पंढरपुर के श्याम विठ्ठल की मूर्ति देखकर उसीके गुण में मेरा मन तन्मय हो रहा है। एक क्षण भी विठ्ठल और रुक्मिणी को मैं दृष्टि से ओझल नहीं कर सकती। जिस प्रकार पूर्णिमा की चाँदनी क्षण-क्षण घटती जाती है उसी प्रकार विठ्ठल के बिना मेरा जीवन भी घटने लगता है।)

भगवान् के साथ भक्त का व्यक्तिगत सम्बन्ध तथा अनन्य भाव होने के कारण ही वह सर्वथा अपने इष्टदेव पर ही निर्भर रहता है। भगवान् की सहायता का उसे अटल विश्वास होता है और वह निरन्तर उसका गुणगान किया करता है। परन्तु जब-जब उसके विश्वास को ठेस पहुँचती है तब-तब वह अपने इष्टदेव को खरी-खोटी सुनाने से भी नहीं चूकता। भक्त की इस मनोदशा का चित्रण हिन्दी और मराठी के कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में अनेक स्थानों पर हुआ है।

पुष्टिमार्ग में भगवान् के अनुग्रह या कृपा को प्रमुख स्थान दिया गया है। भगवान्

---

१ नामदेवाची अभंगगाथा (आपटे), अभंग १८१।

की कृपा से ही भक्त पुष्ट होता है। अतः सूरदास की भक्ति-भावना का भगवद्कृपा एक अनिवार्य अंग बन गया है। भगवान् की कृपा की याचना तथा उसकी सोदाहरण प्रशंसा सूरदास के 'विनय' के पदों तथा कृष्ण के अतिरिक्त अन्य अवतारों की कथाओं में अत्यन्त दीन भाव से व्यक्त हुई है। ब्रह्म के इस विशिष्ट गुण के कारण ही उसे भक्ति का उपास्य भगवान् बनाया गया है।

अब हौं नाच्यौ बहुत गोपाल

में भगवान् की कृपा-शक्ति का ही आवाहन किया है। यही याचना मीरा के निम्नोक्त पद में भी प्रतिध्वनित हुई है—

थे बिण म्हारे कोण खबर ले गोबरधन गिरधारी।
मोर मुगट पीतांबर सोभां, कुंडल री छब न्यारी।
भरी सभा मा द्रुपद सुतां री राख्या लाज मुरारी।
मीरां रे प्रभु गिरधर नागर, चरण कंवल बलहारी ॥[1]

भगवद्-कृपा प्राप्त करने के लिए सन्त तुकाराम केवल विठोबा से ही प्रार्थना नहीं करते अपितु अन्य सन्तों से भी याचना करते हैं कि वे उन्हें न भूलें।

कृपाळू सज्जन तुम्ही संतजन। हेंचि कृपादान तुमचें मज ॥
आठवण तुम्हीं द्यावी पांडुरंगा। कांहीं मज सांगा काकुलती ॥
अनाथ अपराधी पतित आगळा। परि पायांविगळा नका करूं ॥
तुका म्हणे तुम्ही निरविल्यावरी। मग मज हरी उपेक्षीना ॥[2]

(हे कृपालु संतो यदि तुम पांडुरंग को मेरी याद दिला दो तो मुझ पर तुम्हारी बड़ी ही कृपा होगी। आर्त होकर ही मेरी दयनीय दशा का आप वर्णन करें। मैं पतित हूँ, अनाथ हूँ अपराधी हूँ फिर भी आप मुझे अपने चरणों से दूर न करें। तुकाराम कहते हैं कि आपके कहने पर हरि मेरी उपेक्षा कदापि नहीं करेंगे।

परन्तु फिर भी जब तुकाराम पर भगवद्कृपा नहीं होती तो वे कड़े शब्दों में अपने इष्टदेव को ललकारने लगते हैं। वे कहते हैं—

तुझा संग पुरे संग पुरे। संगति पुरे विठोबा ॥
आपणासारिखें करिसी दासां। भिकारीसा जन आवे ॥
रूपा नाहीं ठाव नांवा। तैसें आम्हां करिसी देवा ॥
तुका म्हणे तीर्थें आपुलें जेंडोळें। करिसी बावोळें भासें तैसें ॥

(हे विट्ठल बहुत हो गया तुम्हारा साथ। अपने समान ही तुम अपने भक्तों को भी भिखारी बना देते हो। तुम्हारे न रूप है न नाम उसी प्रकार हमें भी बनाना चाहते हो। तुकाराम कहते हैं तुम्हारे पास तो माँगना कुछ है ही नहीं इसीलिए तुम हमारा भी सत्यानाश करना चाहते हो।)

सूरदास के एक ऐसे ही व्यंग का उदाहरण देखिए—

---

१ मीरांबाई की पदावली परशुराम चतुर्वेदी, पृ १४०।
२ तुकाराम वचनामृत म० दा० व पलांडे पृ ४०।